चोत्तमौ तौ भवेताम् ॥ विपद्येत संपादितं चापि कृत्यं तपेन्मंत्रतःपूज्यसौख्यं न धत्ते॥६॥

अर्थ–शुक्र छठे भावमें हो तो मनुष्य अमृतसेवित देवताओंके समान शत्रु संग्राममें दृढ ( अनिवारित ) होवे धन नाशभी उत्तम कार्यमें करे जास्त गुण क्रिया करके श्रेष्ठ रहे किंतु जो कार्य करे वह सफल न होवे कुमंत्र ( दुष्टप्रयोग ) बुद्धिसे संताप पावे गुरुजन ) आदि पूज्यजनोंसे सुख पावे अथवा गुरुजन इसमे सुख न पावें ( प्र० ) कुरूप संतानहीन हीनबुद्धि अल्पायु छोटी समझ पवित्रतारहित रहे ॥ ६ ॥

कलत्रे कलत्रात्सुखं नो कलत्रात्कमलत्रं तु शुक्रे भवेद्रत्नगर्भम् ॥ विलासाधिको गण्यते च प्रवासी प्रयासाल्पकःकेन मुह्यन्ति तस्मात्॥७॥

अर्थ–जिसका शुक्र सप्तम भावमें हो उसके स्त्रीसुख तो होवे किंतु ( कलत्रं श्रोणिभार्ययोः ) कटि स्थानसे

पीडित रहे अर्थात् कमरमें रोग रहा करे उसकी स्त्री रत्नगर्भा ( सत्पुत्र पैदा करनेवाली ) होवे तथा अतिकामी एवं नित्य प्रवासी रहे स्वल्पोद्यमी ( आलसी ) होवे श्रम विशेष न करे और चतुर ऐसा होवे कि जिसकी चातुर्यतासे सभी मोहित रहें. ( प्र० ) रूपवान् गुणोंसे विख्यात होवे सुलक्षण स्त्री मिले सच्च बोले दयावान् होवे सज्जनोंके बीच प्रशंसनीय होवे ॥ ७ ॥

जनः क्षुद्रवादी चिरं चारु जीवेच्चतुष्पात्सुखं
दैत्यपूज्यो ददाति ॥ जनुष्यष्टमे कष्टसाध्यो
जयार्थःपुनर्वर्द्धते दीयमानं धनर्णम् ॥ ८ ॥

अर्थ—जिसके जन्मसमयमें शुक्र अष्टम भावमें हो उसको पशु(गौ घोडा आदियों )का सुख देवे तथा वह मनुष्य क्षुद्र ( चुगलखोर ) होवे सुखपूर्वक बहुत काल पर्यंत जीता रहता है ऋण लेनेसे पुनःदेकरकेभी वारंवार ऋणीही रहता है.(प्र०) अल्पसत्व हीनपराक्रमी विदेश

वासी दुर्व्यसनी अल्पायु बन्धुरहित शत्रुसहित और देवता गुरुके विषयमें श्रद्धा न रक्खे ॥ ८ ॥

भृगौ त्रित्रिकोणे पुरे केन पौराः कुसीदेन ये वृद्धिमस्मै ददीरन्॥गृहे ज्ञायते तस्य धर्मध्वजादेः सहोत्थादिसौख्यं शरीरे सुखं च ॥९॥

अर्थ—जिसके नवम भावमें शुक्र हो उसको नगरनिवासी सभी मनुष्य वृद्धि (व्याज)देतेहैं कोईभी इसके ऋणसे खाली नहीं रहताहै तथा उसका घर धर्मध्वजा सदावर्त आदि दानोंसे सभीके पैछानेमें आता है भाई तथा नौकर दासोंसे सुख पाताहै अतिऐश्वर्यवान् बहुत लाभवान् अभिमानी विख्यातकीर्ति होवे शत्रुभी हाथ बाँधे खडा रहे ॥ ९ ॥

भृगुः कर्मगो गोत्रवीर्यं रुणद्धि क्षयार्थं भ्रमः किन्न आत्मीय एव॥तुलामानतो हाटकं विप्रवृत्त्या जनाडम्बरैःप्रत्यहं वा विवादात् ॥१०॥

अर्थ—शुक्र दशम भावमें हो तो इतनी संतान होती है कि उनके इकट्ठे देखनेमें यह मेरा पुत्र है वा किसी

औरका ऐसा भ्रम हो जावे अर्थात् बहुपुत्र संतानरूप
वन जैसा हो जावे धनहानिके विषयमें भ्रम रहे अर्थात्
धनक्षय न होने देवे प्रत्युत ब्रह्मवृत्तिसे अथवा विवाद-
कर्मसे नित्यसुवर्णतुला ( सौ पल स्वर्ण ) वा इससेभी
अधिक विशेषतः लोगोंको आडंबर दिखानेके लिये
अपने पास रक्खे जिस वृत्तिसे पिताका आजीवन
हुआ उससे अतिरिक्त अधिक कर्मोंसे धनवान् तथा
ऐश्वर्यवान् होवे धन धर्मयुक्त सुशील पुत्रवान् सुरूप
सर्वसिद्धिवाला होवे ॥ १० ॥

भृगुर्लाभगो लाभदो यस्य लग्नात्सुरूपं
महीपं च कुर्याच्च सम्यक् ॥ लसत्कीर्तिस-
त्यानुरागं गुणाढ्यं महाभोगमैश्वर्ययुक्तं
सुशीलम् ॥ ११ ॥

अर्थ–जिसका शुक्र ग्यारहवें भावमें हो तो गुणवान्
(सुगुणशाली ) अच्छे स्वभावयुक्त देदीप्यमान कीर्ति-
वाला सच बोलनेवाला बडा ऐश्वर्यवान् स्वरूपवान्

अनेक भोगभोगनेवाला सर्वसामर्थ्ययुक्त राजा वा राजतुल्य करता है जैसा अधिक बली शुक्र हो वैसेही उक्त फलोंमेंसे अधिक फल देता है ( प्र० ) दीर्घायु उदार राजमान्य प्रसिद्ध हकूमतीहोवे और कन्या बहुत होवें ॥ ११ ॥

कदा व्येति वित्तं विलीयेत पित्तं सितो द्वादशे केलिसत्कर्मशर्मा ॥ गुणानां च कीर्तिक्षयं मित्रवैरं जनानां विरोधं सदाऽसौ करोति ॥ १२ ॥

अर्थ—शुक्र बारहवें भावमें हो तो क्रीडा ( कौतुकादि ) यद्वा धर्मकर्मादिसे धनव्ययसे सौख्य माने गुण और कीर्ति क्षय होवे सर्व मनुष्योंमे विरोध करे मित्रोंसे वैरभाव रक्खे धन कभी कभी पावे तोभी व्ययाधिक्यसे धननाश होता ही रहे और शरीर पित्त धातु क्षीण होकर कफरोगकी वृद्धि होवे. (प्र०) धन व्यर्थभी खर्च करे पराक्रम न करसके शरीरमें बलभी

संकल्प से उत्पन्न होकर सृष्टि कार्य में लगी हुए हैं। इसी कारण विष्णु पुराण में अद्वितीय ज्योतिष शास्त्रवित् महर्षि पराशर ने कहा है कि ब्रह्मा के मानस जात पूर्वोक्त ६ जन ऋषि ही पुराणों में ब्रह्मा नाम से वर्णित हैं।

अब प्रश्न होसकता है कि उन सब के नाम ऋषि कैसे हुए। ऋष् धातु का अर्थ गति है गति के तीन अर्थ हैं ज्ञान, गमन, और प्राप्ति। उन सब (पदार्थों) में ज्ञान, गमन, और प्राप्ति (ग्रहण और धारण करने की शक्ति) होने से इन का नाम ऋषि हुआ। यह सब नाम करण मनुष्य की ज्ञान वृद्धि के साथ साथ हुआ है, तथा उक्त नामों के मनुष्याकार ऋषि भी थे, जैसा कि आज कल भी राम, कृष्ण, नारायणादि मनुष्यों में नाम पाये जाते हैं। अनेक लोग उक्त नाम के मनुष्य ऋषियों और सृष्टि कर्ता ब्रह्मा के मानस जात ऋषिगणों को एक ही मान रहे हैं वा मान लेते हैं परन्तु हस्तपद युक्त सूर्यवंश के कुलगुरु वसिष्ठ

सुखापेक्षया वार्जितोऽसौ कुटुम्बात्कुटुम्बे शनौ वस्तु किं किन्न भुंक्ते॥समं वक्ति मित्रेण तिक्तं वचोऽपि प्रसक्तिं विना लोहकंको लभेत॥२॥

अर्थ–जिसका शनि दूसरे भावमें हो वह मनुष्य सुखके वास्ते कुटुंब छोड़े परंतु सुख न होवे प्रत्युत कुटुंबके त्यागनेसे परदेश वास करे भोगपदार्थ तो सर्वप्रकारके भोगे और बनाये हुए लोहेके औजार आदि वा अष्टधातु लोहा आदि विना खुशामदही बहुत पावे मित्रके साथ कडवी वाणी ( जो सहारी न जावे ) बोलता है धनरहित अनेक व्यसनोंसे युक्त कृश कुरूप और बहुत शत्रुवाला होवे ॥ २ ॥

तृतीये शनौ शीतलं नैव चित्तं जनादुद्यमा-ज्जायते युक्तभाषी ॥ अविघ्नं भवेत् कर्हि-चिन्नैव भाग्यं दृढाशःसुखी दुर्मुखः सत्कृ-तोऽपि ॥ ३ ॥

अर्थ–जिसका शनि तीसरे भावमें हो उसका सहज

( भाई ) आदियोंसे तथा पराक्रम करनेसेभी शांत न हो ऐश्वर्य और लाभ निर्विघ्नपूर्वक न होवे होवे तो सही किंच इनमें विघ्न बहुत होते रहें थोडा बोलनेवाला होवे तृष्णा उसकी चलायमान न होवे नित्य बनीही रहे इस कारण सुखी कभी न रहे जो इसका सत्कार ( आदरभाव ) भी किया जाय तोभी दुष्टता न छोडे दुष्ट वाणीही मुखसे निकाले. ( ४० ) दीर्घायु होवे संपूर्ण विद्या जाने प्रसन्न रहे सर्व सामर्थ्य होवे धन-वान् निरोगी और सुंदर शरीरवाला होवे ॥ ३ ॥

**चतुर्थे शनौ पैतृकं याति दूरं धनं मन्दिरं ब-न्धुवर्गापवादः ॥ पितुश्चापि मातुश्च संता-पकारी गृहे वाहने हानपो वातरोगी ॥ ४ ॥**

अर्थ—जिसका शनि चौथे भावमें हो उसको पिताका धन गृहादिक न मिले मिलेभीतो उनसे दूर रहे बिरादरीसे कलंक (निंदा) पावे घरके तथा वाहनके विषयमें हानि होवे अपने माता पिताके संताप ( क्लेश ) करे वातरोगी

होवे ( प्र० ) सुखरहित परदेश वासी पराया सेवक हीन दीन तथा बंधुरहित रहे ॥ ४ ॥

**शनौ पञ्चमे च प्रजाहेतुदुःखी विभूतिश्चला तस्य बुद्धिर्न शुद्धा ॥ रतिर्दैवते शब्दशास्त्रे न तद्वत्कलिर्मित्रतो मन्त्रतःक्रोधपीडा ॥ ५ ॥**

अर्थ—जिसका शनि पञ्चम भावमें हो वह संतानके निमित्त नित्य दुःखी रहता है ऐश्वर्यभी कभी कभी घटता बढ़ता रहे बुद्धि शुद्ध निष्कपट न होवे होवे तो कुटिलता करता रहे देवतामें तथा धर्मशास्त्र(वेदस्मृति) आदियोंमें प्रेम एवं विश्वास जैसा चाहिये वैसा न रक्खे मित्रके साथ कलह करता रहे अपनी बुद्धिके चूकसे कुक्षि (कूख) में रोग रहे और मंत्र विषयमें सिद्धि कम होवे, (प्र०) मित्र दुष्ट होवे यहभी मित्रके साथ दुष्टता करे धन रहित प्रतापरहित सुखवर्जित होवे ॥ ५ ॥

**अरेर्भूपतेश्चोरतो भीतयः किं यदीनस्य पुत्रो भवेद्यस्य शत्रौ ॥ युद्धे न भवेत्सन्मुखे**

तस्य योद्धा महिष्यादिके मातुलानां विनाशः ॥ ६ ॥

अर्थ–जिसका शनिछठे भावमें हो उसको राज तथा चोरसे भय न होवे बलवान् रहे संग्रामं योद्धा (भट) तथा विवादमें प्रतिवादी ( लड़नेवाला इसके सन्मुख न ठहर सके इतना बलवान् होवे कि संग्राममें किसीसे न हारे गौ महिषी आदि पशुओं सुख फायदा मिले और मामाकी हानि होवे ( प्र० शत्रु न होवे जो कोई शत्रुता इससे करेभी तो आपही नष्ट होजावे राजासे अपकार्य सिद्ध होवे भोजन वस्त्रादी अच्छे मिले अपने धर्ममें तत्पर रहे सद्बुधि होवे॥६॥

सुदाराश्च मित्रं चिरं चारु वित्तं शनौ द्यूनगे दम्पती रोगयुक्तौ ॥ अनुत्साहसंततक्रुद्धीन-चेताःकुतो वीर्यवान् विह्वलो लोलुपःस्यात् ७॥

अर्थ–शनि सप्तम भावमें हो तो स्त्री सुंदर मिले हितकारी न होवे धन न्यायमें न आवे बहुत कालपर्यंत

इतने वस्तुका सुख न मिले दोनों स्त्री पुरुष रोगयुक्त रहें निरंतर अनुत्साही आलसी होवें मन मलीन विह्वल रहें लोलुप ( अतिलोभी ) गर्हित वस्तुपरभी बड़ा लोभ करनेवाला होवे बलवान् न होवे दुष्ट स्त्रीमें आसक्त रहे बुद्धि चतुर होवे पापमें मति रक्खे उद्धत होवे सज्जन संगति तथा शास्त्रज्ञानसे रहित रहे ॥७॥

वियोगो जनानां त्वनौपाधिकानां विनाशो धनानां सकोपस्य न स्यात्॥शनौ रन्ध्रगे व्याधितं क्षुद्रदर्शी तदग्रे जनः कैतवं किं करोतु॥८॥

अर्थ—शनि अष्टम भावमें हो तो उपाधि रहित अर्थात् सत्संगी ज्ञानी मनुष्योंका वियोग होवे अर्थात् सत्संग न मिले दुष्ट संगतिमें रहें अपने मनुष्योंका वियोग पावे अष्टम शनिवाला ऐसा कौन मनुष्य है जिसके धनोंका नाश न होवे तैसा रोगीभी रहे पराये दोष (छिद्रोंको) ढूंढता रहे और उसके आगे कोई धूर्तपन(ठगपनी)क्या करेगा अर्थात् महाधूर्त ( ठग ) आपही होवे. (प०) मंदबुद्धि

प्रभावरहित रुधिरविकारसे शरीर पीडित बुद्धिहीन होवे और परायेमें भर्त्सना पावे ॥ ८ ॥

मतिस्तस्य तिक्ता न तिक्तं तु शीलं रतिर्योग-
शास्त्रे गुणो राजसः स्यात्॥सुहृद्वर्गतो दुःखितो
दीनबुद्ध्या शनिर्धर्मगःकर्मकृत्संन्यसेद्वा ॥९॥

अर्थ—जिसका शनि नवम भावमें हो तो उसकी बुद्धि विषयवासनासे विरक्त रहे परंच शील ( स्वभावचरण) उसका कटुक (बुरा) न होवे योगशास्त्रमें अभ्यास प्रेम रहे रजोगुण विशेष रहे मित्र बांधवोंसे दुःखित रहे अर्थात् दयावान् होनेसे औरोंके दुःखदेख खिन्न रहे सभीका शुभ चाहे अथवा यती ( संन्यासी ) ही हो जावे. (प्र)०धर्म कर्म त्यागे सभी मनुष्योंसे विरुद्ध रहे इर्षा ( मत्सर ) रक्खे बुद्धिहीन अतिक्रोधी सुखरहित होवे ॥ ९ ॥

अजा तस्य माता पिता वाहुरेव वृथा सर्वतो
दुष्टकर्माधिपत्यात् शनैरेधते कर्मगः शर्म
मन्दो जयो विग्रहे जीविकानां तु यस्य ॥१०॥

अर्थ—जिसका शनि दशम स्थानमें हो वह माताके अभाव वा क्लेशसे बकरी आदि पशुके दूधसे पले तथा बाल अवस्थाहीमें पिताका अभाव होनेसे केवल अपनेहीबाहु-बलसे धन कमावे कुछ अधिकार मिलनेसे निष्प्रयोजन भी सर्व जनोंको ताडनादि (मारपीट) करके क्रमसे लड़नेमें जीत पावे तदनंतर सुख भी पावे आजीवनवृत्तिभीस्वल्प-तर होवे. (प्र० सत्कर्मी होवे स्त्री सुलक्षणी होवे चित्त स्थिर रहे नम्र तथा राजपूज्य प्रतापी होवे ॥ १० ॥

**शनौ व्योमगे विन्दते किंच माता सुखं शैशवं दृश्यते किंतु पित्रा ॥ निधिः स्थापितो वा पिता वा कृषिश्च प्रणश्येद्ध्रुवं दृश्यते दैवतो वा ॥११॥**

अर्थ—दशम शनिका फल प्रकारांतरसेभी कहते हैं कि दशम शनिवाला क्या माताका सुख पाता है. क्या उसका पिता उसकी बाललीला देखता है. कभी नहीं और पिताकी धरी धराई निधि (उत्तम धन रत्नादि)

तथा कृषि (खेती) आदि स्वचक्र परचक्रागम जलाग्न्यादि भयोंसे नष्ट होते हैं ॥ ११ ॥

स्थिरं वित्तमायुः स्थिरं मानसं च स्थिरा नैव रोगादयो न स्थिराणि ॥ अपत्यानि शूरः शतादेक एव प्रपंचाधिको लाभगे भानुपुत्रे ॥१२॥

अर्थ–शनि ग्यारहवें भावमें हो तो धन स्थिर रहे आयु बहुत हो बुद्धिभी स्थिर होवे शरीरके रोगादि स्थिर न रहें, निरोगी रहे संतान स्थिर न रहे अर्थात् संततिका शोक देखे सौ मनुष्योंमेंसे छूटा हुआ हो प्रपंची(जाली) होवे रागद्वेषादियोंमें निपुण होवे.शूर होवे.(५०) अनेक प्रकारके लाभ विना लोभ किये भी होते रहें शास्त्रमें अनुराग रक्खे शत्रु जीते रहे सज्जनोंका प्रशंसनीय होवे ॥ १२

व्ययस्थे यदा सूर्यसूनौ नरः स्यादशूरोऽथवा निस्त्रपो मन्दनेत्रः॥प्रसन्नो बहिर्नो गृहे लग्नपश्च व्ययस्थो रिपुध्वंसकृद्यज्ञभोक्ता ॥ १२ ॥

अर्थ–जो शनि बारहवें भावमें हो तो वह मनुष्य

कातर ( कायर ) होवे भययुक्त रहे निर्लज्ज ( बेहया ) भी होवे नेत्रोंकी दृष्टि कम रहे परदेशमें प्रशन्न रहे घरमें सुख न रहे यदि वह शनि लग्नेशभी होवे तो शत्रु-नाश करे तथा यश द्रव्यसे समृद्धि एवं ऐश्वर्य पावे केशहीन खल्वाट होवे बुरे कामोंमें धनव्यय करे पापमें तत्पर रहे कुमित्र मिले दीन ( कंगाल ) रहे शरीर पीडित रहे सज्जनोंसे रहित और कलही होवे ।१२

इति शनिभावफलानि

---

## अथ राहुभावफलानि ।

स्ववाक्ये समर्थः परेषां प्रतापात्प्रभावात्स-माच्छादयेत्स्वान् परार्थान् ॥ तमो यस्य लग्ने स भग्नारिवीर्यः कलत्रे धृतिं भूरिदाशे-ऽपि यायात् ॥ १ ॥

अर्थ–जिसका राहु लग्नमें हो वह शत्रुओंको सर्वदा जीत रक्खे और अपने वचनके प्रतिपालन करनेको दूसरेके प्रतापसे समर्थ होवे न कि अपने तेजसे दूसरेके

प्रभावसे अपने तथा पराये कार्योंका साधन करे और बहुत स्त्रियोंके होते ही संतोष न रक्खे अति कामीभी होकर बहुत स्त्रियोंका धर्षण करे (प्र०) दुष्टस्वभाव (खल) धूर्त्त तथा सर्वसाधारणोंको ठगनेवाला होवे शिरमें व्यथा (रोग) रहे क्रीडारसमें मग्न रहे रोगी होवे विवादमें जय पावे ॥ १ ॥

कुटुम्बे तमो नष्टभूतं कुटुम्बं मृषाभाषिता निर्भयो वित्तपालः॥स्ववर्गप्रणाशो भयं शस्त्रतश्चेद्वश्यं खलेभ्यो लभेत्पारवश्यम् ॥ २ ॥

अर्थ—जिसका राहु दूसरे भावमें हो उसका कुटुंब नष्टके बराबर रहे अर्थात् उसके स्वजन दुष्ट होकर पराधीन वा बिके हुएके तुल्य जैसे रहे शस्त्रसे भय होवे झूंठ बोले निर्भय रहे किसीसे न डरे धनकी इच्छा करे अर्थात् कृपण होवे बंधुजन नष्ट होवें मुखर(बहुत वाचाल)धूर्त्त कलही धननाश करके दरिद्री रहे और सर्वदा भ्रमणमें तत्पर रहे ॥ २ ॥

न नागोऽथ सिंहो भुजो विक्रमेण प्रयातीह सिंहीसुते तत्समत्वम् ॥ तृतीये जगत्सोदरत्वं समेति प्रयातोऽपि भाग्यं कुतो यत्नहेतुः ॥३॥

अर्थ–जिसका राहु तीसरे भावमें हो तो उसका बाहु बल बहुत बडा होवे परंतु हाथी सिंहके समान तो न होवे सारे संसार उसके भाइयोंके समान रहे तथा भाग्य(ऐश्वर्य)पायेमेंभी बडे यत्नसे लाभादि होवें(प्र०) शत्रु इससे हारते रहें संसारमें यश बढे धनवान् होवे गया धनभी पावे हासविलासादि सुखमें रहे भाईकी हानि पशुहानि दरिद्रता होवे ॥ ३ ॥

चतुर्थे कथं भ्रातृनैरुज्यदेहो हृदि ज्वालया शीतलं किं बहिः स्यात्॥ स चेदन्यथा मेषगः कर्कगो वा बुधर्क्षेसुरो भूपतेर्बन्धुरेव ॥ ४ ॥

अर्थ–राहु चौथे भावमें हो तो भ्राताका देह निरोगी न रहे आपभी रोगयुक्त रहे हृदयमें रोगादि चिंताकी ज्वाला लगी रहे कभी शरीरशीतल न होवे यदि चौथा राहु मेष १ कर्क ४ कन्या ६ मिथुन ३ राशियोंमेंसे

किसीमें हो तो समस्त शुभफल ही करे.(प्र०सुखहानि अपने मित्र पुत्रादिभी दुःख देवे चित्तमें भ्रम रहे ४॥

सुतेतत्सुतोत्पत्तिकृतिं सहि कायाःसुतो भामि-
नीचिन्तया चित्ततापः ॥ सति क्रोडरोगे कि-
माहारहेतुःप्रपंचेन किं पापकादृष्टवर्ज्यम् ॥५॥

अर्थ–जिसका राहु पंचम भावमें हो तो पुत्रकीउत्पत्ति करे स्त्री क्रोधी(कर्कशा)होनेसे चित्त संतप्त रहे कुक्षीमें रोग रहे पेटमें अग्नि मंद रहे इससे औषधी पथ्य आदिकोंकी आदत रहे अकस्मात् दैवयोगसे धनादि न मिले प्रयास ( प्रयत्न ) करनेसेभी लाभादि अल्पही होवे.(प्र० बुद्धिमें भ्रम रहे संतान हानि होवे विद्या थोडी आवे भाइयोंको क्लेश होवे शत्रुकी भय रहे॥ ५॥

बलं बुद्धिवीर्यं धनं तद्दर्शनस्थितो वैरिभावेऽपि
येषां जनानाम् ॥ रिपूणामरण्यं दहेदेव राहुः
स्थिरं मानसं तत्तुला नो पृथिव्याम् ॥ ६ ॥

अर्थ–जिसका राहु छठे भावमें हो उसके शत्रुरूपी

वन भस्म हो जावे तथा इसीके वशसे शरीरमें बल बुद्धिकी चातुर्यता बहुत होवे धनभी बहुत होवे परन्तु मन स्थिर न रहे इतने फलोंमें उसकी तुल्यता संसारमें कोई न कर सके (प्र०) शत्रुक्षय होवे मित्रोंका संगम होता रहे पशुहानि होवे कमरमें पीडा रहे म्लेच्छ जनोंकी संगति रहे बलवान् होवे ॥ ६ ॥

विनाशं लभेयुर्धुने तद्युवत्यो रुजा धातुपाका-
दिना चन्द्रमर्द्री ॥ कटाहे यथाऽऽलोडयेज्जात-
वेदा वियोगापवादाः शमं न प्रयान्ति ॥ ७ ॥

अर्थ—राहु सप्तम भावमें हो तो वह मनुष्य आगके ऊपर चढायी कढायी जैसे संतप्त रहे यद्वा उसकी स्त्रियां इतने रोगी रहें कि भट्टीके ऊपर धातु रसादि) तथा पाकादि कडाहीमें घुटतेही रहें तथापि स्त्रीहानि होवे और बंधुजनोंका वियोग (बिछुडना)होवे लोकापवादों ( झूठे फलों ) से कभी शांति न पावे प्र० )स्त्रियोंसे विरोध रहे प्राणांत कष्ट स्त्रीसंसर्गसे होवे स्त्री उसकी प्रचण्ड झगडालू रोगी क्रोधी होवे ॥ ७ ॥

नृपैः पंडितैर्वंदितो निन्दितः स्वैः सकृद्भाग्य-लाभोऽसकृद् भ्रंश एव॥धनं जातकं तं जनाश्च त्यजन्ति श्रमग्रंथिकृद्रन्ध्रगो बध्रशत्रुः ॥८॥

अर्थ–राहु अष्टम भावमें हो तो अतिश्रम करनेसे पेटमें वातरोग ( वायुगोला ) नल प्लीहा आदि होवें अपने मनुष्य इसे त्याग देवें पिताका धनभी न मिले राजा तथा पंडित इसकी वन्दना सेवा करें अपने मनु-ष्य निन्दा करें और कभी ऐश्वर्य घट बढ जाया करे नित्य एकसा न रहे, गुप्त रोगसे पीडा रहे प्रमेह सुजाक आदि रोग रहें वृषण ( अण्डकोश ) बढे धनहानि होवे ॥ ८ ॥

मनीषी कृतं न त्यजेद्बन्धुवर्गं सदा पालयेत्पूजि-तः स्याद्गुणैः स्वैः ॥ सभाद्योतको यस्य चेत्त्रि-त्रिकोणे तमः कौतुकी देवतीर्थे दयालुः ॥९॥

अर्थ–जिसका राहु नवम भावमें हो वह मनुष्यबुद्धि-मान् तथा अपने शुभ गुणोंसे पूजित (मान्य) दयावान् होता है देवता एवं तीर्थमें प्रेमपूर्वक प्रसन्न रहे सभामें

अपने गुण तथा चातुर्यसे सभाकोभी प्रकाशित करे और कृतज्ञ ( उपकारी ) का आसन गुण माने सर्वदा बंधुवर्गका पालन करे.( प्र० ) ऐश्वर्य ( भाग्य ) अल्प होवे भाइयोंसे विरोध रहे दरिद्री होवे अनेक प्रकार पीडा रहे धर्म तथा धननाश होवे सुख न मिले पितासे विरोध रहे ॥ ९ ॥

सदा म्लेच्छसंसर्गतोऽतीव गर्वं लभेन्मानिनी-
कामिनीभोगसुखैः।जनैर्व्याकुलोऽसौसुखंनाधि-
शेते मदार्थव्ययी क्रूरकर्मा खगेऽगौ ॥१०॥

अर्थ–जिसका राहु दशम भावमें हो तो वह मनुष्य उन्माद ( प्रमाद ) से धन व्यय करे क्रूर ( दुष्ट ) कर्म करे इसीसे लोगोंसे व्याकुल रहे सुखसे नींदभर न सोवे म्लेच्छ चांडालोंका संसर्ग(सोहबत)रक्खे अतिउ-त्तमा यौवनगर्विता स्त्रीसे संभोगसुख पावे. (प्र०)संपूर्ण सौख्य मिले राजसन्मानसे सकल शुभफल मिले और पिताका सुख तो कदाचित्भी न मिले ॥१०॥

सदाम्लेच्छतोऽर्थं लभेन्मा[illegible]

व्रजेत् किं विदेशम् ॥ परार्थाननर्थी हरेद्धूर्त-
बन्धुः सुतोत्पत्तिसौख्यं तमो लाभगश्चेत्॥११॥

अर्थ-राहु ग्यारहवें भावमें हो तो उस मनुष्यको पुत्रोत्पन्न होनेका सुख बहुधा होवे म्लेच्छ ( चांडाल आदियोंसे धन पावे गर्वी ( घमंडखोर ) होवे विना भृत्य (खिदमतगार) के कहीं भी न जावे विदेश क्यों जावे अर्थात् घर बैठेही सब कुछ पावे इसके भाई मित्र धूर्त होवें पिशुनता ( ठगपनी ) से भी कार्य अन-र्थके करे पराई वस्तुभी हरण करे अथवा इसकी दुष्ट-ताके भयसे लोग आपही अपनी वस्तु इसे दे देवें. ( प्र० ) समस्त धनलाभ होवे सुख मिले राजा वा राजपुरुषसे मान मिले वस्त्र सुवर्ण चतुष्पदसे सुख मिले सर्वत्र जय होवे किंतु आलसीभी रहे ॥ ११ ॥

तमो द्वादशे दीनतां पार्श्वशूलं प्रयत्ने कृऽतेन-
र्थतामातनोति॥खलैर्मित्रतां साधुलोके रिपुत्वं
विरामे मनोवांछितार्थस्य सिद्धिम् ॥ १२ ॥

अर्थ-बारहवें भावका राहु दरिद्रता तथा बगल ( पार्श्व ) में शूलादि वातपीडा करता है खल (दुष्ट) जनोंसे मित्रता साधु सज्जनोंसे शत्रुता ( वैर ) करता है यत्नसे कुछ कार्य कियेमेंभी उलटे कार्यहानि होवे तथापि मनसे चिंतित कार्यके परिणाम ( आखिर ) में सिद्धि होवे (प्र०) नेत्र रोग रहे पैरमें जखम होवे प्रपंची तथा वाचाल चतुर होवे दुष्टजनोंसे प्रेम रहे ॥ १२ ॥

इति राहुभावफलानि

## अथ केतुभावफलानि

तनुस्थः शिखी बान्धवक्लेशकर्ता तथा दुर्जनेभ्यो भयं व्याकुलत्वम् ॥ कलत्रादिचिन्ता सदोद्वेगता च शरीरे व्यथा नैकधामारुती स्यात्॥ १॥

अर्थ-जिसका जन्ममें केतु लग्नका हो तो भाइयोंका क्लेश करे दुर्जन(दुष्ट मनुष्योंसे भय पावे व्याकुलत रहेस्त्रीपुत्रादिकोंकी चिंता रहे मनमें उद्वेग रहेचित्तस्थिर न रहे शरीरमें वायुरोगकी व्यथा अनेकप्रकारकी रहे॥

धने केतुरव्यग्रता किं नरेशाद्धने धान्यनाशो मुखे रोगकृच्च ॥ कुटुम्बाद्विरोधो वचःसत्कृतं वा भवेत्स्वे गृहे सौम्यगेहेऽतिसौख्यम् ॥२॥

अर्थ–केतु दूसरे भावमें हो तो धनके विषयमें राजपक्षसे व्यग्रता(धोखा)रहे अन्नका नाश अर्थात् अन्नकी नित्य चिंता रहे अथवा जिस स्थानका आश्रय रक्खे उसकी हानि होवे मुखमें रोग रहे कुटुंब तथा मित्रोंके साथ विरोध रहे सत्कारयुक्त वचनभी उसके मुखसे न निकले परंतु यदिकेतु अपनी राशि ( मेष ) का वा मिथुन कन्याका होवे तो संपूर्ण शुभफल होवे ॥२॥

शिखी विक्रमे शत्रुनाशं विवादं धनं भोगमैश्वर्य-तेजोऽधिकं च ॥ सुहृद्वर्गनाशं सदा बाहुपीडा भयोद्वेगचिन्ताकुलत्वं विधत्ते ॥ ३ ॥

अर्थ–केतु तीसरे भावमें हो तो धन,विषय,ऐश्वर्य, तेज अधिक होवे शत्रु नाश होवे तथापि वारंवार विवाद ( कलह) होवे मित्रपक्षी हानि होवे बाहु ( बाँहें ) में

पीडा रहे भय ( डर ) उद्वेग घबराहट और चिंता ( फिकर ) नित्य लगे रहें ॥ ३ ॥

चतुर्थे न मातुः सुखं नो कदाजित्सुहृद्वर्गतः पैतृकं नाशमेति ॥ शिखी बन्धुवर्गात्सुखं स्वोच्चगेहे चिरं नो वसेत्स्वे गृहे व्यग्रता चेत् ॥४॥

अर्थ--केतु चौथे भावमें हो तो माताका सुख न मिले तथा मित्रोंसेभी सुख न मिले पिताके कमाये धनादि न मिले अपने घरमें बहुत कालपर्यंत न रहे रहेभी तो चित्त प्रसन्न न रहे बहुधा परदेशमें रहा करे यदि अपने उच्च ( धन ) राशि अपने राशि ( मीन ) का हो तो बंधु वर्गादिसे सुख मिले ॥ ४ ॥

यदा पञ्चमे राहुपुच्छं प्रयाति तदा सोदरे घातवातादिकष्टम् ॥ स्वबुद्धिव्यथा संततं स्वल्पपुत्रः स दासो भवेद्वीर्ययुक्तो नरोऽपि ॥५॥

अर्थ--केतु पंचम भावमें हो तो भाइयोंको शस्त्रादिसे घात तथा वायुरोग आदिसे कष्ट होवे अपनीही

बुद्धिके गलतीसे शरीरमें क्लेश होवे संतान अल्प(थोडी होवे और यह मनुष्य बलवान् रहे तथापि पराया दास ( तावेदार ) रहे ॥ ५ ॥

तमः षष्ठभागे गतं षष्ठभावे भवेन्मातुलान्मा-
नभङ्गो रिपूणाम् ॥ विनाशश्चतुष्पात्सुखं
तुच्छचित्तं शरीरे सदाऽनामयं व्याधिनाशः६

अर्थ--केतु छठे भावमें हो तो मामासे मानहानि होवे शत्रुनाश हो गौ भैंस आदि पशुसे सुख मिले मन हीन(अल्पसार)रहे और शरीर सर्वदा निरोगी रहे ६

शिखी सप्तमे भूयसी मार्गचिंता निवृत्तः
स्वनाशोऽथ वा वारिभीतिः ॥ भवेत्कीटगः
सर्वदा लाभकारी कलत्रादिपीडा व्ययो
व्यग्रता चेत् ॥ ७ ॥

अर्थ--केतु सप्तम भावमें हो तो मार्ग(सफर)संबंधी चिंता बहुत रहे संगृहीत धनका नाश होवे अथवा जलसे भय होवे स्त्री आदियोंको पीडा होवे धन व्यय बहुत होवे

मनमें क्रोध भरा रहे यदि केतु सप्तम वृश्चिक राशिका हो तो सर्वदा लाभ देता है ॥ ७ ॥

गुदं पीड्यतेऽर्शादिरोगैरवश्यं भयं वाहनादेः स्वद्रव्यस्य रोधः॥भवेदष्टमे राहुपुच्छेऽर्थलाभः सदा कीटकन्याजगो युग्मकेतुः ॥ ८ ॥

अर्थ-केतु अष्टम भावमें हो तो उसकी गुदा अर्श बवासीर भगंदर आदिसे पीडितरहती है वाहन (सवारी) से भय होता है अपना अपने काम न आवे यदि केतु अष्टम वृश्चिक कन्या मिथुन राशियोंमेंसे किसीका हो तो सर्वदा लाभ होवे ॥ ८ ॥

शिखी धर्मभावे यदा क्लेशनाशः सुतार्थी भवेम्लेच्छतो भाग्यवृद्धिः ॥ सहोत्थव्यथां बाहुरोगं विधत्ते तपोदानतो हास्यवृद्धिं तदानीम् ॥ ९ ॥

अर्थ-केतु नवम भावमें हो तो भाइयोंको व्यथा (पीडा) रहे बाहु (भुजा) ओंमें अपनेभी रोग रहे जो

कुछ जप तप दान धर्म करे उसमें उपहास(ठट्ठा) होवे म्लेच्छादि नीच जातिसे भाग्य (ऐश्वर्य)बढे क्लेश नाश होवे और और पुत्रकी इच्छा बहुत रहे ॥ ९ ॥

पितुर्नो सुखं कर्मगो यस्य केतुस्तदा दुर्भगं कष्टभाजं करोति ॥ तदा वाहने पीडितं जातु जन्म वृषाजालिकन्यासु चेच्छत्रुनाशम्॥१०॥

अर्थ-जिसका केतु दशम भावमें हो वह दुर्भग (कमबख्त)कुरूप दुःख भोगनेवाला क्लेश सहारनेवाला होताहै कदाचित् वाहन (सवारी ) के निमित्त पीडित (दुःखी)रहे पिताका सुख न पावे यदि मेष१वृष२वृश्चिक ८कन्या६ राशिका हो तो शत्रुनाश करता है ॥१०॥

सुभाग्यः सुविद्याधिको दर्शनीयःसुगात्रः सुवस्त्रः सुतेजोऽपि तस्य ॥ दरे पीड्यते संततिर्दुर्भगा च शिखी लाभगः सर्वलाभं करोति ॥ ११ ॥

अर्थ-ग्यारहवें भावका केतु समस्त वस्तुमात्रका लाभ करताहै तथा वह मनुष्य अच्छे ऐश्वर्यवान् अधिक

वियावाला सुंदरांग(दर्शनीय) तेजवान् प्रतापी अच्छे वस्त्र भूषण पहरनेवाला होता है किंतु उसकी संतती दुर्भगा ( भाग्यहीन होती ) हैं तथा डर ( भय ) से पीडित रहता है ॥ ११ ॥

शिखी रिःफगो बस्तिगुह्यांघ्रिनेत्रे रुजा पीडनं मातुलान्नैव शर्म॥सदा राजतुल्यं नरं सद्व्ययं तद्रिपूणां विनाशं रणेऽसौ करोति ॥ १२ ॥

अर्थ—केतु बारहवें भावमें हो तो उस मनुष्यको राजाओंके तुल्य सुख भोगनेवाला करता है अच्छे मार्गमें धन व्यय करता है बस्ति ( नाभी ) के नीचे गुह्य ( लिंग ) अंघ्रि ( पैर ) और नेत्रोंमें रोग रहते हैं मामाके पक्षसे सुख नहीं मिलता ॥ १२ ॥

चमत्कारचिंतामणौ यत्खगानां फलं कीर्तितं भट्टनारायणेन ॥ पठेद्यो द्विजस्तस्य राज्ञां समक्षे प्रवक्तुं न चान्ये समर्थाः समर्थाः ॥

अर्थ—यह चमत्कारचिन्तामणिनामकग्रंथनारायण

भट्टने लोकोपकारार्थ बनाया। इसमें जो ग्रहोंके भावफल हैं इन्होंको जो द्विज (ब्राह्मण) आदि ३ वर्णोंमेंसे पढे वह राजाओंके सभामें चमत्कार फल कहनेमें चतुर होवे अन्य समर्थी उसके आगे कहनेको समर्थ नहीं होते॥

यथाबुद्धि टीका महीशर्मणा श्रीचमत्कारचिन्तामणेर्लोकवाण्या। महाश्रेष्ठिनोऽनुज्ञया चापलं मे क्षमध्वं बुधा बोधिनी बालकानाम् ॥

श्रीचमत्कारचिंतामणि नामक ग्रंथकी बालकोंको बोधकरनेवाली टीका सरल देशभाषामें सेठ गंगाविष्णुजीकी आज्ञानुसार महीधर शर्माने यथामति रची इसमें जो कुछ चापल हो उसे विद्वज्जन क्षमा करें॥ १ ॥

इति महीधरविरचितचमत्कारचिन्तामणि भाषाटीका समाप्त।

## समाप्तोऽयं ग्रन्थः

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस,
बम्बई.

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,
"लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस,
कल्याण-बम्बई.

"काश्यां मरणान्मुक्तिः" यह भाव दृढ़ भरा हुआ है। इसी अभिप्रायानुसार काशी के नाम की दोहाई देकर अब भी अनेक जन स्वकार्य (लोक-परलोक) साधन करते हैं।

चट्टोपाध्याय मुखोपाध्यायादि उप-पद की एक भक्ति और सम्मान आकर्षणी शक्ति है। चक्रवर्ती पदवी भी किसी समय बड़े सम्मान की थी, इसीसे बंगाल में एक प्रकार से चक्रवर्ती ब्राह्मण ही मुखोपाध्याय हुए हैं। यह मुखोपाध्याय नाम सम्मान की आकर्षण शक्ति वश हुआ है। जैसे नाम से फल प्राप्त होता है वैसे ही उप-पद या पदवी से भी फल प्राप्त होजाता है। जहां नाम से फल न मिले वहां उप-पद सहित नामाक्षर गिनने की विधि है, गुण और शक्ति जन्मगत और वंशगत है। समष्टि और व्यष्टि दोनों पर ध्यान रखना उचित है। प्रश्न कर्ता की प्रश्नाक्षर संख्या से यह निर्णय करके उसका भी शुभाशुभ फल कहा जाता है।

## चतुर्थ परिच्छेद-काल चक्रदशा ।

कालचक्रदशानुसार नाम से जीवन का शुभाशुभ फल और उस फल का समय निर्णय होसकता है । इस दशा के मत से सूर्यादि सात ग्रहों की दशा भोग्य है । प्रत्येक ग्रह की दशा का भोग्य काल द्वादश वर्ष है । अतः ८४ वर्ष दशा का भोग्य काल है, तथा रवि वार आदि वार क्रम से दशाएं भोगी जाती हैं जिस ग्रह की दशा प्रथम होगी उस से गणना आरम्भ होगी, यदि किसी का जन्म बृहस्पति की दशा में हो तो प्रथम बृहस्पति फिर शुक्र शनि, रवि, इत्यादि । आयुर्वेद के मत से १२ वर्ष पीछे लोगों का धातु और स्वास्थ्य परिवर्तन होता है । इस गणना के साथ उस उक्ति का सौसादृश्य है । यथार्थ में सात ग्रह और द्वादश राशि द्वारा ही संसार के सब कार्य सम्पन्न होते हैं ।

## कालचक्रदशा निर्णय का गढ रहस्य ।

द्वादशराशि और सप्त ग्रह ही समस्त जगत् रचना के मूल कारण हैं। १२×७=८४ इसके भीतर अनेक योग तत्व हैं योगिगण इन्हें दिव्य नेत्रों से दर्शन करते हैं प्रत्येक मनुष्य अपने अंगुलों से ८४ अंगुल ऊंचा होता है। सृष्टि तत्व के सब कार्य एक मर्यादा नियम द्वारा नियन्त्रित हैं।

दशा निर्णय प्रणाली— नाम के प्रथमाक्षर संख्या द्वारा जन्म दशा का निर्णय किया जाता है, आदि अक्षर की संख्या (०) शून्य होने से दूसरे अक्षर की संख्या से दशा का निर्णय किया जाता है। जिस ग्रह और जिस अक्षर की जो संख्या है वह (२८ से ३८ पृष्ठ में) पीछे देखिये। यदि कोई ठीक वार प्रवृत्ति या सूर्योदय के समय जन्में तो जिस दशा में जन्मेगा उसकी पूर्ण अर्थात् १२ वर्ष भोग्य होगी, नहीं तो अनुपात (त्रैराशिक) द्वारा निर्णय कर लीजिये। इस से भुक्त और भोग्य दशा इष्ट काल से आजायेंगी। २४ घंटे में १२ वर्ष १ घंटे में ६ मास, १० मिनिट में १ मास

१ मिनिट में ३ दिन। इस नियमानुसार सहज में भुक्त और भोग्य दशा जानी जायगी, भोग्य दशा के साथ अगली दशा की वर्ष जोड़कर अभीष्ट दशा का फल विचार करो।

जन्मकुण्डली से जन्म दिन के ग्रहों की स्थिति जानकर सूक्ष्म रूप से फल निर्णय किया जा सकता है— यह अनेक व्यक्तियों की कुण्डली से मिलान किया जा चुका है।

अन्तर्दशा निर्णय की रीति— प्रत्येक ग्रह की दशा १२ वर्ष में उस ग्रह की तथा शेष ६ ग्रहों की क्रमानुसार अन्तर्दशा भोग्य होती है, प्रत्येक ग्रह की अन्तर्दशा का परिमाण १ वर्ष ६ मास १७ दिन ६ घटी ३८ पल २० विपल है। प्रथम भोग्य महादशा निर्णय करके पश्चात् भोग्य अन्तर्दशा निर्णय करनी चाहिये।

उदाहरण—संवत् १९९९ पूषशुदि के २२ सू-

यांश पर रात के ६ बजे किसी व्यक्ति का जन्म हुआ, (हमारी बनाई ज्योतिर्विज्ञान कल्पलतिका, २य संस्करण पृष्ठ १११ बंगला देखिये, (यदि इस वर्ण परिचय को अध्यापकों, वैद्यों और ज्योतिषियों ने देखकर २०० महानुभावों ने ग्राहक श्रेणीमें अपना नाम लिखाया तो उसका हिन्दी अनुवाद भी शीघ्र आरम्भ किया जायगा बंगलाक्षरों में उस ग्रन्थ का मूल्य ५) है। इसके अनुवाद की स्वीकृति रचयिता महोदय मुझे प्रदान कर चुके हैं—अनुवादक) उस दिन सूर्य उदय ५ बज कर १५ मिनट पर है सूर्यास्त ६।४० रात्रि के ६+१२ =२१ घंटा ५ घ० १५ मि० ( सू०उ० ) =१५ घं० ४५ मि० । उक्त व्यक्ति के नामका आदि अक्षर (र)=२ चन्द्र। चन्द्रमा की दशा में जन्म। चन्द्र की दशा १२ वर्ष में ७ वर्ष ६ मास भुक्त होगये ४ वर्ष और ३ मास भोग्य शेष रहे। इस कारण चन्द्र की दशा में शुक्र के अन्तर में जन्म हुआ।

| | व० | मा० | दि० | घ० | प० | वि० | फल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| च०शु०भोग्य | ०, | ९ | २५ | ४२ | ५१ | २६ | कोषवृद्धिपीड़ा |
| च०श० | १, | ८ | १७ | ८ | ३४ | १७ | प्रीहायकृतादि |
| च०र० | १, | ८ | १७ | ८ | ३४ | १७ | स्वास्थ्योन्नति |

४ व० ३ मास

मंगल १२ वर्ष ———— भूमिलाभ मिश्रफल

१६व० ३मास

बुध १२ वर्ष ———— कर्मक्षेत्र में प्रवेश

२८ व० ३ मा

गुरु १२ वर्ष ———— शुभफल सन्तानादि

४०व० ३ मास

शुक्र १२ व० ———— लाभ कर्मोन्नति

५२ व० ३ मास

शनि १२

६४व० ३ मास

रवि १२

७६ व० ३ मास

हमने इस व्यक्ति के जीवन का फलाफल कुण्डली द्वारा भी उक्त कालचक्र दशानुसार मिलाये हैं, अन्यान्य व्यक्ति भी इसी प्रकार फल निर्णय करके मिला लेवें । जन्मकुण्डली से फल सूक्ष्मरूप से मिलाया जाता है ।

# पञ्चम परिच्छेद ।

## पुकारने के नामसे वर कन्या का विधि मिलाना

वर कन्या के जन्मपत्रिका के अभाव मे दोनों के पुकारने के नाम से मिलान हो सकता है । यह प्रथा प्राचीन ऋषियों को विदित थी. आज कल उस प्रथा को न जानने पर भी उस प्रकार के मिलान करनेकी चेष्टा और प्रयास देखा जाता है।

४० पृष्ठ में लिखी हुई वर्ण संख्या और लिंगज्ञापक सूची देखिये । जिस वर के नामका प्रथम अक्षर पुं वर्ण हो, उसके समान और मित्रग्रह के वर्गस्थ पुं और स्त्रीवर्ण नामाद्यक्षर विशिष्ट कन्या

के साथ उसकी विधि मिलाना ठीक और उत्तम होगा, पुंवर्णाक्षरा कन्या के साथ स्त्रीवर्णाक्षर वर का मिलान सुखजनक न होगा। कारण कि वह ललना उसकी आज्ञापालन (वश्यता) स्वीकार करने में असमर्थ होगी। स्त्रीवर्णाक्षर वर के लिये उसके अनुरूप स्त्रीवर्णाक्षरा कन्या विधेय है। नहीं तो उसे स्त्री की आधीनता स्वीकार करनी पड़ेगी। विधि मिलानेका चक्र आगे देखिये।

## सब अक्षरों पर ग्रहों का अधिकार।

वर्गाः क-च-ट-त-पाद्याः कुजादि तारा ग्रहाणाम्।
सूर्यस्य हि स्वरवर्णाः चन्द्रस्य च यकाराद्याः ॥"
ज्योतिषतत्त्वे ॥

सूर्यके वर्ण—समस्त स्वरवर्ण — सत्वगुणात्मक
चन्द्रके „ —यरलवशषसह „
मंगल के —कवर्ग (क-ख-ग-घ-ङ) तमोगुणात्मक
बुध के —चवर्ग (च-छ-ज-झ-ञ) रजोगुणात्मक
गुरु के —टवर्ग (ट-ठ-ड-ढ-ण) सत्वगुणात्मक

शुक्र के —तवर्ग (त-थ-द-ध-न) रजोगुणात्मक
शनि के —पवर्ग (प-फ-ब-भ-म) तमोगुणात्मक

जिस ग्रह का जो वर्ण है उसी ग्रह के गुणानुसार उत्पन्न व्यक्ति के नाम के आद्यवर्ण और संशोधित वर्णानुसार जीवनमें सत्वादि गुण प्रकट होते हैं।

नियम-पुंवर्णाद्यक्षर नामक पुरुष से पुंवर्णाक्षर आदि में हो ऐसी स्त्री का मिलान उत्तम है, स्त्रीवर्णाद्यक्षर नामा स्त्री तो अति उत्तम है एवं स्त्रीवर्णाद्यक्षर पुरुष के साथ पुंवर्णाद्यक्षरा स्त्री का मिलान अधम है। समान वर्णस्थ और मित्रग्रह के वर्गस्थ समान वर्ण उत्तम है। शत्रुग्रह के समान वर्ण अधम है।

## ग्रहों के मित्र सम और शत्रु का विवेक।

मित्राणि सूर्यात्कुशशि भौमजीवाः,
सूर्येन्दुजौ सूर्यशशांकजीवाः।
आदित्यशुक्रौ रविचन्द्रभौमाः,
बुधार्कजौ चन्द्रजभार्गवौ च।

सितासितौ चन्द्रमसौ न कश्चिद्-
बुधः शशी सौम्यमितौरवीन्दू ।
रवीन्द्रभौमा रवितस्त्वमित्रा,
मित्रारिशेषाश्च समाः प्रदिष्टाः ॥

( इति दीपिका )

| ग्रह | मित्र | सम | शत्रु |
|---|---|---|---|
| सूर्य के | चंद्र-मंगल-गुरु | बुध | शुक्र-शनि |
| चन्द्र के | रवि-बुध | मं०बृ०शु०श० | ० |
| भौम के | रवि-चन्द्र-गुरु | शुक्र-शनि | बुध |
| बुध के | रवि-शुक्र | बृह०-शुक्र-शनि | चन्द्र |
| गुरु के | रवि-चन्द्र-कुज | शनि | बुध-शुक्र |
| शुक्र के | बुध-शनि | कुज-गुरु | रवि-चन्द्र |
| शनि के | बुध-शुक्र | गुरु | रवि-चं.-कु. |

इसमें विशेषता यह है कि पुंवर्णाक्षर वरके साथ
और स्त्रीवर्णाक्षर कन्याका मिलनशुभ और अतिशय शुभ है
स्त्रीवर्णाक्षर नामा पुरुष केसाथ पुंवर्णाक्षर नामा स्त्री का
मिलन शुभप्रद और सुखजनक नहीं है। परिचित नामों
द्वारा परीक्षा कर लीजिये।

देहरूपी ब्रह्माण्ड में सूक्ष्म और स्थूलरूप से

| रवि | चन्द्र | मंगल | बुध |
|---|---|---|---|
| आत्मा | मन | शक्ति | बुद्धि |
| मरीचि | अत्रि | पुलस्त्य | वशिष्ठ |
| अहंकार | काम | क्रोध | लोभ |
| प्राणमय | अन्नमय | — | मनोम |
| रूप | रस | — | गन्ध |
| आज्ञा | ममता | प्रताप | सरल |
| प्राणना | वासना | औद्धत्य | चपल |
| — | प्रीति | (अभ्युदय, उत्साह) | उद्भाव |
| दर्शन | मनन | दर्शन | कथन |
| दण्ड | — | दण्ड | भेद |
| कटु | लवण | तिक्त | मिश्र |
| अग्नि | जल | अग्नि | भूमि |
| ग्रीष्म | वर्षा | ग्रीष्म | शरद् |
| राजनीति | वाणिज्य | धनुर्वेद | आयुर्वे |
| — | कृषि | — | विज्ञा |
| ताम्र | कांस्य | स्फटिक | स्वर्ण |
| अस्थि | रस रक्त | मज्जा | मांस-त्वं |
| दक्षिण चक्षु | वाम चक्षु | नाभि-पीठ | हाथ पां |
| मस्तकमुख | वक्षकण्ठ | नासा, कपाल | जीभ, |
| | आंत | दन्त गुदा | |
| वामचक्षु | दक्षिणचक्षु | मलद्वार | |

उक्त सप्तऋषि या देवता देहब्रह्माण्ड के

## नामाद्यक्षरानुसार वरकन्या के विधि मिलानेका चक्र

| वरके नामका आदि अक्षर | कन्या के नामका आद्यक्षर | मिलान |
|---|---|---|
| स्वरवर्ण | स्वर-अन्तस्थ-क-टवर्गस्थअक्षर | उत्तम |
| | चवर्गस्थ वर्ण | मध्यम |
| | प त, वर्गस्थ वर्ण | अधम |
| अन्तस्थवर्ण | अन्तस्थ-स्वर-चवर्गस्थ वर्ण | उत्तम |
| | क ट त प वर्गस्थवर्ण | मध्यम |
| कवर्गस्थवर्ण | स्वर-अन्तःस्थ-क-टवर्गस्थवर्ण | उत्तम |
| | पवर्गस्थ वर्ण | मध्यम |
| | चवर्गस्थ अक्षर | अधम |
| चवर्गस्थवर्ण | स्वर और तवर्गस्थ वर्ण | उत्तम |
| | ट-त-प वर्गस्थ ,, | मध्यम |
| | अन्तःस्थ वर्ण | अधम |
| टवर्गस्थवर्ण | स्वर-अन्तःस्थ कवर्गस्थवर्ण | उत्तम |
| | पवर्गस्थ वर्ण | मध्यम |
| | च, त वर्गस्थ वर्ण | अधम |
| तवर्गस्थवर्ण | च, प ,, ,, | उत्तम |
| | क, ट ,, ,, | मध्यम |
| | स्वर और अन्तःस्थ वर्ण | अधम |
| पवर्गस्थवर्ण | च, त वर्गस्थ वर्ण | उत्तम |
| | ट वर्गस्थ अक्षर | मध्यम |
| | स्वर-अन्तःस्थ-कवर्गस्थ वर्ण | अधम |

इसमें विशेषता यह है कि पुंवर्णाद्यक्षर वरके साथ पुं और स्त्रीवर्णाद्यक्षर कन्याका मिलनशुभ और अतिशय शुभ है, स्त्रीवर्णाद्यक्षर नामा पुरुष केसाथ पुंवर्णाद्यक्षर नामा स्त्री का

| | | | | | | शुक्र | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ...आत्म | आत्मा | मन | शक्ति | बुद्धिस्मृति | ब्रह्मज्ञान | श्रेय | ध्या... |
| ...षि | मरीचि | अत्रि | पुलस्त्य | वशिष्ठ | अंगिरा | भृगु | पुल... |
| | अहंकार | काम | क्रोध | लोभ | मोह | मद | मात... |
| | प्राणमय | अन्नमय | — | मनोमय | विज्ञानमय | आनन्दमय | |
| | रूप | रस | — | गन्ध | शब्द | — | स्पर्श |
| ...और | आज्ञा | ममता | प्रताप | सरलता | औदार्य | विलास | कांति... |
| | प्राणता | वासना | औद्धत्य | चपलता | गाम्भीर्य | सौन्दर्य | मा... |
| — | — | प्रीति | (अध्यव.उत्साह) | उद्भावनी | विस्तार | शृंखला | संको... |
| | दर्शन | मनन | दर्शन | कथन | श्रवण | घ्राण | स्पर्श |
| | दण्ड | — | दण्ड | भेद | साम | दान | भेद |
| | कटु | लवण | तिक्त | मिश्र | मधुर | अम्ल | कषा... |
| | अग्नि | जल | अग्नि | भूमि | आकाश | जल | वायु |
| | ग्रीष्म | वर्षा | ग्रीष्म | शरत् | हेमन्त | वसन्त | शीत |
| | राजनीति | वाणिज्य | धनुर्वेद | आयुर्वेद | धर्मशास्त्र | गन्धर्व | तन्त्र... |
| — | — | कृषि | — | विज्ञान | वेदान्त | कला | प्राची |
| | ताम्र | कांस्य | स्फटिक | स्वर्ण | [illegible] | रौप्य | लोहा |
| | अस्थि | रस रक्त | मज्जा | मांस-त्वक् | [illegible] | वीर्य | स्नायु |
| ...कृतांग | दक्षिण चक्षु | वाम चक्षु | नाभि-पीठ | हाथ पांव | कटि उरु | वरांग चिबुक | निम्... |
| | मस्तकमुख | वक्षकण्ठ | नासा, कपाल | जीभ, [illegible] | यकृत तालु | हनु मूत्र | प्लीहा... |
| | | आंत | दन्त गुदा | | हृदय [illegible] | कोष | जानु |
| ...श्रीपद्धे | वामचक्षु | दक्षिणचक्षु | मलद्वार | | | गर्भाशय | — |

उक्त सप्तऋषि वा देवता देहब्रह्माण्ड के समस्त कार्य करते हैं।

## ह्रस्व दीर्घ ज्ञान।

जीव सृष्टि का सब से उच्च संस्करण सब से छोटा मनुष्य है मनुष्य के मुख से प्रथम 'अ' स्वर फिर उस का दीर्घ 'आ' स्वर उच्चारण होता है। 'अ' उच्चारण करने में थोड़ा मुख खोलते हैं "आ" के उच्चारण में उस की अपेक्षा अधिक हां करने का मुख गह्वर प्रसारित करते हैं। इसी कारण 'अ' ह्रस्व है इस का दीर्घ 'आ' है। प्रथम पांच ह्रस्व स्वर उत्पन्न हुए। फिर उन पांच स्वरों से समस्त ब्रह्माण्ड के विषय प्रगट करने को वर्ण और भाषा उठाई गई (उत्पत्ति की गई)। ह्रस्व और दीर्घ वर्णों में प्रभेद– व्याप्ति और प्रसारण एवं समय की कमी बेशी है। यह समस्त जगत् पांच स्वरों के अन्तर्गत है। मानव जाति के शैशव अवस्था में शिशु की भांति आज एक कल एक तथा पांच दिन पश्चात् फिर एक. इस प्रकार परस्पर मनोभाव प्रगट करने को आवश्यकतानुसार वर्ण और भाषा

की सृष्टि हुई थी, अन्यान्य प्राणियों में भी अपने मन का भाव प्रकट करने की भाषा होती है।

मनुष्य का प्रथम शब्द।

अहम् (मैं) आहम् आम् ( हम ] आम्मा (मा) अम्बा (मा) हम्बा (मा) (आमि) मैं। मैं मैं। बंगला का पद।

आमि। आमि- आमि। आमि, आमि आमि

आमि, आमि, आमि, आमि, आमि। आमि, आमि, आमि, तुमि, आमि से अग्नि। उपदेश करते हैं कि- पृथ्वी, अग्नि, अन्न और आदित्य ये चार हमारे तनु (शरीर) हैं। उन शरीरों में आदित्य के भीतर जो पुरुष दिखाई पड़ता है वह पुरुष मैं ही हूं। मुझे ( मैं ) को पहचान लेने ही से जन्म सार्थक है।

" वह सब अनित्य मैं ही नित्य सार।
नाम रूप से मैं जगत में प्रचार॥

प्रथम पाठ।

१। क ह ५—च व (व) ६—ट म १३—ए प

क=राजा। ह=विष्णु। एक विष्णु ही समस्त जगत् का राजा है।

प्रश्न-कह? कः=कौन, ह=चन्द्र। चन्द्र क्या है या कौन है? अस्वर्ग का राजा चन्द्र है। जो भारतमें आता है इसीसे चन्द्रवंश प्रकट हुआ है।

क ह। क=देह। ह=शिव। देहस्थ आत्मा ही मंगलमय शिव है। यदि यह शिव न रहे तो बिना उसके देह शव है। (मृतक है मुर्दा है)

क ह। क=शब्द। ह=आकाश। कहका अर्थ शब्द तन्मात्रा आकाश है।

क ह। क=ब्रह्मादि देवता। ब्रह्मा, विष्णु, शिव। ह=शून्य। अर्थात् नभोमण्डलस्थ सूर्य, जिसमें उक्त तीनों देवता विद्यमान हैं।

क=दीप्ति। ह=आकाश। कह का अर्थ हिरण्यमयदीप्ति।

क=पक्षी। ह=आकाश। कह का अर्थ पक्षिराज गरुड़।

## ख स

ख = ब्रह्म । स = विष्णु । "ख ही" विष्णु है ।

ख = शून्य वा आकाश । स = जीवात्मा । जीवात्मा हृदयस्थ आकाश में विराजमान है । ख = सूर्य । स = जीवात्मा । सूर्य ही जीवात्मा रूप से जीवकी देह में अवस्थित है ।

ख = इन्द्रिय । स = चन्द्र । चन्द्र ही इन्द्रियों का नेता है ।

ख = देह, पुर, क्षेत्र । स = शिव । आकाश रूप महापुर में, जीवदेहरूप क्षुद्रपुर में एक मंगलमय शिव विराजमान है ।

गष — ग = गन्धर्व, गगन, गीत, सुमेरु, स्वर्ग ।
ष = केश, शिक्षक, नाश, शोभन, विज्ञ ।

ग = सुमेरु । ष = शेष । गष = पृथिवी की शेष सीमा सुमेरु पर्वत है । गष = सुमेरुपर्वतस्थ देवता और ऋषिगण ही जगत् के शिक्षक रूप से आविर्भूत हैं । गष = अति मनोहर सौन्दर्यपूर्ण ग्रह नक्षत्र खचित, आकाश इत्यादि ।

# औषधि तथा हरिद्वारकी अन्यवस्तुओंके

## वी·पी· द्वारा घर बैठे मंगवाने की सुविधा।

(१) दादकी अनुभूत औषधि—यह औषधि गोमूत्र में मिलाकर लगाने से कागजी या भैंसा दाद कैसा ही हो ३ दिन में खुजली बंद होजाती है और नये पुराने दाद तथा उपदंश के चकते भी इससे अल्प काल में अच्छे होजाते हैं मूल्य =) तोला।

(२) शिलाजीत शुद्ध १) और अशुद्ध ।) तोला वनौषधि. दशमूल, शिवलिंगी, जियापोता (पुत्र-जीवी निर्गुण्डी, ब्राह्मी सूखी ३॥) सेर। पीपल का बंदा। शिरिष का बंदा। शीशम का बंदा। इत्यादि। सुदर्शन चूर्ण। दांतों का मंजन =) तोला।

रक्त प्रदर की शर्तिया अनुभूत औषधि मूल्य १) तोला आराम होनेपर इनाम पृथक्।

बारहसिंगा के सींग १) सेर।

हरिद्वार के प्रसिद्ध कम्बल मूल्य ५) से १५)

तक । ऊनी कश्मीरी पट्टी ८ गज का मूल्य १५) रु० से २५) तक । आधी से कम नहीं भेजी जाती ।

(४) ब्लैकलाक स्वर्णमयी बढ़िया स्याही की गोलियों की १२ दर्जन की डिब्बी १।=) पिसी हुई और पौडर ~) तोला ।

(५) बवासीर की औषधि— फकीरों से आराम पर पुस्तकें प्रकाशित करने को श्रद्धानुसार दान. गरीबों से कुछ नहीं केवल डाकव्यय पैकिंग के लिए ।) के टिकट आने चाहियें ।

| | |
|---|---|
| शालपर्णी १) सेर | अमरबेल ।।।) |
| कटेरी पञ्चांग ।।) सेर | मूसली सफेद ४) |
| श्योनाक ।।) | ,, काली १।) |
| अमलतास ।) | कौंच के बीज ।।) |
| ब्रह्मदंडी १) | गुंजारक्त १।) |
| शतावरी ।) | नकछिकनी ।) तोला |
| बला १) | कनेर रक्त ।।) सेर |
| बिदारीकंद ।।।) | शिवलिंगी ।।) तोला |

पंवार के बीज ।।)		मरोड़फली ।।) सेर
काकजंघा ।।)		बांसा ।।) सेर इत्यादि

पता:-
भागीरथ शर्मा ऋषिकुल
हरिद्वार ।

---:o:---

दान और यशका सुअवसर ! अवश्य पढ़िये !!

## * आवश्यकता *

नीचे लिखे ग्रन्थों का अनुवाद तयार होकर शीघ्र ही छपेगा, जो महाशय- इन पुस्तकों के छपाने के लिये द्रव्य की सहायता भेजेंगे उनका नाम द्रव्य संख्या सहित उस पुस्तक में छपवा दिया जावेगा तथा कुछ पुस्तकें भी उनको भेट दी जावें-गी- ये पुस्तकें हिन्दी में दुर्लभप्राय थीं, महात्मा श्री युक्त जीवन्मुक्त पं० श्री योगेन्द्रनाथ राय जी

महोदय की इस परम उदारता के लिये हार्दिक धन्यवाद है श्री अन्तर्यामी परमात्मा से उनके कलेवरकुशल मंगल का प्रार्थी हूं कि उन्होंने स्वरचित पुस्तकों के हिन्दी अनुवाद प्रचार करने की सहर्ष सम्मान पुरस्सर स्वीकृति दी तथा स्वप्रतिष्ठित "ज्योतिष-शिक्षा विस्तार समिति" के सदस्यों की सूची में सस्नेह और सानुरोध नाम लिखाने को उत्साहित किया।

(१) गायत्री उपासना— श्री १०८ युक्त महन्त लक्ष्मणदास जी के द्रव्य दान से मुद्रित १।)

(२) अनन्तगरुड़ रहस्य— पृथ्वी को शेष जी किस प्रकार धारण किये हुए हैं तथा श्री भगवान् का वाहन गरुड़ अन्य देवताओं के वाहनों मयूर, चूहा- नन्दि- सिंहादि की भांति हमने कभी नहीं देखा इसका आध्यात्मिक रहस्य तथा उस में अंग्रेज विद्वानों की सम्मति की व्याख्या है (अनुवाद होरहा है) मूल्य ।-)

(३) उत्कल के पंच तीर्थ— यह पुस्तक ५

५) है । ढाईसौ ग्राहकों की नामावली आजाने
छपाने का उद्योग किया जावेगा । अथवा को
दानवीर महोदय इसके लिये अग्रसर हों अथवा
कोई प्रेसाध्यक्ष वा पुस्तक माला सञ्चालक इस
अनुवाद को इस शर्त पर छापना स्वीकार करें
कि छपाई के मूल्य की पुस्तकें आप विक्रयार्थ
लेलेवें शेष पुस्तकें विक्रयार्थ अनुवादक को देना
स्वीकार करें तो इस ग्रन्थ रत्न का प्रकाश हिन्दी
भाषा जानने वाले प्राप्त कर सकेंगे । प्रेसाध्यक्ष
एवं दानवीर महोदय नीचे लिखे पते पर अनुवादक
से पत्र व्यवहार करें ।

श्री शिवनारायण शर्म्मा
अध्यापक
ऋषिकुल-हरिद्वार यू. पी.